# द्वितीय पत्र ॥

स्वस्ति श्रीमान् दर्यगुणाढ्य सर्वहितचिकीर्षु विद्वदाचार सहित एकेश्वरोपासना तत्पर, ईश्वरोक्त वेदविद्या प्रीत्युत्पन्न प्रियवर पाताल देशनिवासी हमारे बन्धुवर्ग आर्य्यसमाज के साथ एक सिद्धान्त के प्रकाश करने वाली थियोसोफीकल नाम वाली सभा के पति श्रीयुत् हेनरी एस ऑल्काट संज्ञक प्रधानादिकों और वहां के सर्वसभासदों को स्वामी दयानन्द की आशीर्वाद हो ॥

यहां ईश्वर की अनुग्रह से कल्याण है और नित्य यही आशा है कि वहां आप कल्याण पूर्वक हों ॥

श्रीमानों के प्रेषित सर्व पत्र आर्य्य समाज के प्रधान श्रीयुत् हरिश्चन्द्र चिन्तामणि द्वारा मुझको प्राप्त हुए। वहां का वृत्तान्त जानकर मुझे और यहां की आर्य्यसमाज के प्रधान, मन्त्री और सभासदोंको अत्यन्त आनन्द हुआ, इस उत्तम कार्य्य प्रवृत्ति पर ईश्वर को सहस्रशः धन्यवाद देय हैं जिस अद्वितीय सर्वशक्तिमान् अखिल जगत्स्वामी सर्व जगत् जनक और धारक परमात्मा ने भवदादि और अस्मदादि भूगोलस्थ सर्व मनुष्यों पर जिन के मन बहुत काल से पाखण्डमतों के दुष्ट उपदेशों से उत्पन्न परस्पर विरोध से अज्ञान युक्त होरहे थे, पूर्ण कृपा और न्याय विधान कर उन दुःखों के निमित्त और कपटयुक्त मतों के विच्छेद के लिये स्वोक्त सर्व सत्य विद्या के कोष वेदों में प्रीति उत्पन्न की। इस से हम को निश्चित मालूम होता है कि हम सब भाग्य शाली हैं और प्रार्थना करते हैं कि आप कृपा कर सर्व हित सम्पादन करने वाले कृत्य को प्रति क्षण उत्पन्न करेंगे ॥

(१) श्रीमानों ने जो सभा प्रतिष्टा पत्र भेजा था उस पर मैंने हस्ताक्षर कर मोहर करा श्रीमानों के प्रति लौटादिया है वह आपको शीघ्र ही मिल जावेगा निश्चित जानिये कि हमें स्वीकार है जो श्रीमानों ने लिखा कि आप ने उसका नाम आर्य्यावर्तीय आर्य्य समाज की शाखा थियोसोफीकल सोसायटी नाम रक्खा है ॥

(२) सर्व मनुष्यों को चाहिये कि ईश्वरोपासना उसी प्रकार से करें जिस प्रकार चारों वेदों की भूमिका में प्रतिपादन की गई है। तत्रोक्त का संक्षेप यह है ॥

सर्व मनुष्यों को चाहिये कि शुद्ध देश में स्थित हो आत्मा, मन, प्राण और इन्द्रियों को समाधान कर सगुण और निर्गुण विधानों से ईश्वर की उपासना करे ॥

उपासना के तीन अवयव फिर प्रत्येक के सगुण, निर्गुण दो भेद-

इस उपासना के तीन अवयव हैं। स्तुति, प्रार्थना और उपासना इन में से प्रत्येक के दो २ भेद हैं ॥

---

## स्तुति ॥

सगुण स्तुति का लक्षण उदाहरण

उन में से जिस विधि द्वारा ईश्वर के गुण कीर्तन करके उस की स्तुति की की जाती है वह सगुण स्तुति कहाती है जैसे :—

**स पर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳ शुद्धमपापविद्धम् । कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ य० अ० ४० । मं० ८ ॥**

मन्त्रार्ईद्वारासगुण स्तुतिका उदाहरण

(सर्पयागात्) जो सर्व और व्याप्त (शुक्रम्) सद्यः सर्व जगत् कर्त्ता और अनन्त वीर्य्य वाला (शुद्धम्) न्याय और सकल विद्या आदि सत्य गुणों के सहित होने से पवित्र (कविः) सर्वज्ञ (मनीषी) सर्व आत्माओं का साक्षी (परिभूः) सर्वत्र सामर्थ्य के योग से सर्व के ऊपर विराजमान (स्वयम्भूः) सदा स्वसामर्थ्य के योग और एक रस होने से वर्तमान है (शाश्वतीभ्यः समाभ्यः) और जिस ने सर्वदा एकरस वर्तमान जीव रूप प्रजा को (याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधात्) वेद के उपदेश द्वारा यथावत् अर्थों का उपदेश किया है। इस प्रकार की सगुण रीति से उस ईश्वर की सब को स्तुति करनी चाहिये ॥

पुनः अन्य शब्दों द्वारा लक्षण.

जहां २ क्रिया के साथ समानाधिकरण भाव से ईश्वर के गुण स्तवन किये जाते हैं उस २ को सगुण स्तुति माननी चाहिये ॥

# अथ निर्गुण स्तुति ॥

शेष मन्त्र द्वारा निर्गुण स्तुति का उदाहरण.

(अकायम्) अर्थात् जन्म लेकर वा शरीर धारण करके जो कभी अवयवी नहीं होता (अव्रणम्) कभी उसको छेद नहीं होता (अपापविद्धम्) कभी पापकारी होकर अन्यायकारी नहीं होता ॥

**न द्वितीयो न तृतीयश्चतुर्थो नाप्युच्यते ॥ १ ॥ न पञ्चमो न षष्ठः सप्तमो नाप्युच्यते ॥ २ ॥ नाष्टमो न नवमो दशमो नाप्युच्यते तमिदं निगतं सहः स एष एक एकवृदेक एव ॥४॥ अथर्व० कां० १३ । अनु० ४ । मं० १६ । १७ । १८ । २० ॥**

अन्य मन्त्र द्वारा उदाहरण.

इस मन्त्र में नौ "नकारों" द्वारा द्वितीय संख्या के वाच्य से लेकर नव संख्या के वाच्य तक भिन्न ईश्वर का निषेध करके एकही ईश्वर को वेद निश्चय कराता है ॥

जैसे सब पदार्थ स्वगुणों (अपने २ गुणों) से सगुण और स्वविरुद्ध (अन्य) के गुणों से निर्गुण होते हैं वैसे ईश्वर भी स्वगुणों से सगुण और स्वविरुद्ध (अन्य) के गुणों से निर्गुण होता है ॥

निर्गुण स्तुति का लक्षण.

इसी प्रकार जिस से "न" इस निषेध समानाधिकरण भाव से ईश्वर की स्तुति कीजाती है वह निर्गुण स्तुति जाननी चाहिये ॥

---

सगुण प्रार्थना.

# अथ प्रार्थना ॥

**यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते । तया मामद्य मेधयाऽग्ने मेधाविनं कुरु स्वाहा ॥ यजु० अ० ३२ । मं० १४ ॥**

मन्त्रार्थ.

हे (अग्ने) सर्व प्रकाशक ईश्वर आप कृपया (अद्यमाम्) आज मुझे (तयामेधया) उस बुद्धि से (स्वाहया) और सत्य विद्या युक्त भाषा से (मेधाविनम् कुरु) युक्त करें (यां मेधाम्) जिस बुद्धि को (देवगणा) विद्वान् (पितरः च) और विज्ञानी (उपासते) उपासते हैं ॥

जिस मनुष्य ने विद्या और बुद्धि की याचना की उसने सब शुभ गुणों की प्रार्थना की इस प्रकार सगुण रीति द्वारा परब्रह्म से प्रार्थना करनी चाहिये ॥

निर्गुण प्रार्थना.

## अथ निर्गुण ॥

मा नो वधीरिन्द्र मा परादा मा नः प्रिया भोजनानि प्रमोषीः आण्डा मा नो मघवञ्छक्र निर्भेन्मा नः पात्राभेत्सहजानुषाणि ॥ १ ॥ ऋ० १ । १०४ । ८ । मा नो महान्तमुत मा नो अर्भकं मा न उक्षन्तमुत मा न उक्षितम् । मा नो वधीः पितरं मोत मातरं मानः प्रियास्तन्वो रुद्ररीरिषः ॥ २ ॥ मानस्तोके तनये मा न आयौ मा नो गोषु मा नो अश्वेषु रीरिषः । वीरान्मा नो रुद्रभामितो वधींर्हविष्मन्तः सदमित्वा हवामहे ॥ ३ ॥ ऋ० १ । ११४ । ७ । ८ ॥

मन्त्रार्थ.

(१) हे इन्द्र (रुद्र) दुष्ट रोग, दोष और पापी जन के निवारण करने वाले ईश्वर अपनी करुणा से (मा नः वधो) हम को मत मारो (अर्थात्) अपने स्वरूप, आनन्द, विज्ञान, प्रेम, आज्ञा पालन और शुद्ध स्वभाव से मुझे कभी दूर मत करो, आप (मा परा दाः) दूर मत ठेरो, (न ) हमारे (प्रियाणि भोजनानि) अभीष्ट भोगों को (मा प्रमोषी) पृथक् मत करो, (हे शक्र) हे सर्व शक्तिमन् आप (नः अण्डाः मा निर्भेत्) हमारे गर्भों को मत भय युक्त करो, (मघवन्) हे भगवन् (मा नः सहजानुषाणि पात्राभेत् ) हमारे स्वभाविक अनुषङ्गी सुख साधनों को मत विदीर्ण करो ॥ १ ॥

(२) हे (रुद्र) सर्व दुष्ट कर्म्म और स्वभाव वाले जीवों को तदनुकूल फल देकर रुलाने वाले ईश्वर (नोमहान्तम् मावधीः) आप हमारे विद्यावृद्ध और और वयोवृद्ध जनों को मत हिंसा करो (उतमानः अर्भकम्) हमारे क्षुद्र जनों को भी हम से जुदा मत करो (मा नः उक्षन्तम्) हे भगवन् हमारे विद्या सेचन समर्थ और वीर्य्य सेचन समर्थ (युवा जनों) को मत मारो। (उतमानः उक्षितम्) हमारे विद्यासिक्त शिष्य, वीर्य्यसिक्त बालक जनों को वा सद्गुण सम्पन्न दूसरी वस्तु को भी मत मारो (मानो वधीपितरम्) हमारी पालना करनेवाले जनक

वा अध्यापक को (माउत मातरम्) मान्य करनेवाली जननी वा विद्या को विनाश मत करो (मानः प्रियाः त्वचः रीरिषः) हमारे सुख रूप लावण्य गुणों सहित शरीरों को मत हिंसा करो ॥ २ ॥

(३) हे (रुद्र) सर्व रोगोंको विदारण करनेवाले ईश्वर (मानस्तोकेतनये) आप कृपया हमारे छोटे बेटों का नाश मत करो (मानः आयौ) हमारी आयु को मत नाश करो (मानः गोषु मानः अश्वेषु रीरिषः) हमारे पशु और इन्द्रियों का हमारे अग्नि आदि वेगवान पदार्थों का मत नाश करो (वीरान् मानो भामितः वधीः) पापों के अनुष्ठान से हम से क्रोधित किये हुए आप हमारे वीरों को मत मारो (हविष्मन्तः सदमित्त्वा हवामहे) हे रुद्र ईश्वर हम भक्ति के साथ सदा ज्ञानस्वरूप आपही को ग्रहण करते हैं ॥ ३ ॥

इस प्रकार निर्गुण रीति से ईश्वर की प्रार्थना करनी चाहिये ॥

---

## अथ सगुण उपासना ॥

**सगुणोपासना के लक्षण**

स्तुति और प्रार्थना के अनुसार न्याय, कृपा, ज्ञान, सर्व प्रकाशकता आदि गुणों के साथ वर्तमान सर्वत्र व्यापक, अन्तर्यामी, परमेश्वर का निश्चय करके उसमें आत्मा, मन, इन्द्रियों को स्थित कर दृढ़ स्थिति को और उसकी आज्ञा में सदा वर्तमान होने को सगुणोपासना कहते हैं ॥

**निर्गुणोपासना**

## अथ निर्गुणोपासना ॥

परमेश्वर को सर्व क्लेश, दोष, नाश, निरोध, जन्म, मरण, शीतोष्ण क्षुधा, तृष्णा, शोक, मोह, मद, मात्सर्य और रूप, रस, गन्ध, स्पर्श आदि से रहित जानना और इस भय से कि वह परमेश्वर अपनी सर्वज्ञता से हमारे सर्व काम देख रहा है सर्वथा पाप का अनुष्ठान न करना। इस प्रकार से निर्गुणोपासना करनी चाहिये ॥

इस प्रकार सगुण और निर्गुण लक्षणों से युक्त स्तुति, प्रार्थना, उपासना भेद से तीन रूपवाली मानसिक क्रिया करके ईश्वरकी प्रार्थना करनी योग्य है ॥

---

आर्य शब्द का अर्थ

# आर्य शब्द का अर्थ॥

जिसको लोक, विद्या, शिक्षा, सर्वोपकार और धर्माचरण से युक्त होने के कारण जानना और उसकी संगति करना चाहते हैं उसको आर्य्य कहते हैं॥

इस विषय में अष्टाध्यायी का प्रमाण

आर्यो ब्राह्मण कुमारयोः। ६। २। ५८॥

ब्राह्मण शब्द के अर्थ

वेद और ईश्वर का वेत्ता होकर उस की आज्ञा का अनुष्ठान करना ब्राह्मणपन है॥

कुमार के अर्थ

आठवें वर्ष से लेकर अठतालीस वर्ष तक सुनियम, जितेन्द्रियपन, विद्वानों के सङ्ग, और सुविचार द्वारा वेदार्थ के श्रवण, मनन, और निदिध्यासन के साथ सकल विद्या के ग्रहण के लिये ब्रह्मचर्य्य सेवन तत्पश्चात् ऋतु काल में स्वस्त्री गमन और परस्त्री त्याग को कुमारपन कहते हैं॥

सूत्रार्थ

इस अर्थ के वाचक ब्राह्मण और कुमार पद जब परे हों तो समानाधिकरण भाव से पूर्व स्थित आर्य्य शब्द का प्रकृति स्वर होता है "आर्य्य" पूर्व पद के प्रकृति स्वर शासन से यही सिद्ध होता है कि इस आर्य्य शब्द के यही (जो ऊपर वर्णन हुए) अर्थ हैं॥

आर्य्य शब्द के अर्थ में वेद का प्रमाण

विजानीह्यार्य्यान् ये च दस्यवो बर्हिष्मते रन्धया शासदव्रतान्॥ ऋ० १। ५१। ८॥

उस के अर्थ

वेद के जाननेवालों ने वेदों में आर्य्य शब्द के अर्थ देख कर उत्तम पुरुषों का नाम आर्य्य रक्खा। जब सृष्टि और वेद प्रादुर्भूत हुए तब नाम रखनेकी इच्छा हुई, फिर ऋषियोंने श्रेष्ट और दुष्ट दो विभाग वाले

मनुष्यों के वेदोक्त अनुसार दो नाम रक्खे। श्रेष्टों का नाम आर्य्य और दुष्टों का नाम दस्यु॥

**मन्त्रार्थ** इस मन्त्र में ईश्वर ने मनुष्य को आज्ञा दी है "कि हे मनुष्य तू (वर्हिष्मते) उत्तम मुख्य कर्म्म और स्वभावकी प्राप्ति के लिये (विजानीहि आर्य्यान्) श्रेष्ट गुण कर्म्म और स्वभाव, श्रेष्ट आचरण और परोपकार से युक्त विद्वानों को आर्य्य जान। (ये च दस्यवः) और जो उन के विरुद्ध दुष्ट गुण स्वभाव कर्म्म, दुष्ट आचरण से युक्त और पर हानि करने में तत्पर हैं उन को दस्यु जान। इस सव्रत अर्थात् सत्याचरणादि युक्त आर्यों को (रन्धय) सिद्धि प्राप्ति कर और (शासत्) विद्या शिक्षा से शासना कर। (अव्रतान्) एवम् सत्य अनुष्ठान से विरुद्ध आचरणवालों को (रन्धय) नाश कर (शासत) और दण्ड से शासनाकर अर्थात् ताड़नाकर॥

इस से स्पष्ट प्रतीत होता है आर्य्यों के स्वभाव विरुद्धों की दस्यु संज्ञा है और दस्युओं के स्वभाव विरुद्धों का आर्य्य नाम है॥

यवं वृकेणाश्विनावपन्तेषं दुहन्ता मनुषाय दस्त्रा। अभि दस्युं वकुरेणा; धमन्तोरुज्योतिश्चक्रथुरार्याय॥ २॥ ऋ० १। ११७। २१॥

**भावार्थ** (अश्विनौ) अध्वर्यु (दस्युम्) दुष्ट मनुष्य को (अभिधमन्ता) अग्नि से जलाते हुए (मनुषाय आर्याय) आर्य मनुष्य के लिये (उरु ज्योतिः चक्रथुः) विद्या और शिक्षा से सिद्ध बहुत प्रकार के प्रकाश को करें॥

ज्ञात रहे कि इस मन्त्र में भी मनुष्यों के दो नाम वर्णित हैं आर्य्य और दस्यु॥

पहिले मनुष्य सृष्टि के समय कुछ काल पीछे वेद की आज्ञानुसार विद्वानों ने यह दो नाम रक्खे॥

हिमालय के प्रान्त में आद्य सृष्टि हुई जब वहां मनुष्य की वृद्धि से महान् समुदाय होगया तो श्रेष्ट मनुष्यों का एक पक्ष अश्रेष्टों का दूसरा पक्ष बन गया॥

आर्य्यावर्त्त शब्द की व्युत्पत्ति

जब वहां स्वभाव के भेद से उन दोनों का विरोध होगया, तो जो आर्य्य थे वे इस देश को आए उनके संग से इस भूमि का नाम आर्य्यावर्त्त होगया। जिस देश में सर्व ओर आर्यों का वर्तन (बास) हो वह आर्यावर्त देश कहाता है॥

सरस्वतीदृषद्वत्योर्देवनद्योर्यदन्तरम्।
तं देवनिर्मितं देशमार्य्यावर्त्तं प्रचक्षते॥ १॥
आसमुद्रात्तु वै पूर्वादासमुद्रात्तु पश्चिमात्।
तयोरेवान्तरं गिर्य्योरार्य्यावर्त्तं विदुर्बुधाः॥ २॥
मनु० अ० २। श्लो० १७। २२॥

आर्यावर्त के विषय में मनु प्रमाण

देव (विद्वानों के संग से देव नाम से प्रसिद्ध) नदियों में से जो पश्चिम प्रान्त में वर्त्तमान, उत्तर देश से दक्षिण देशस्थ सागर में जाने वाला सिन्धु नदी है उसका नाम सरस्वती है। जो प्राक् (पूर्व) प्रान्त में वर्तमान्, उत्तर देश से दक्षिण देशस्थ समुद्र में जाने वाली ब्रह्मपुत्र नाम से प्रसिद्ध नदी है उसका नाम दृषद्वती है। इन दोनों के मध्य में वर्तमान देव अर्थात् विद्वान् आर्य्यों से मर्य्यादी कृत देश है उसको आर्यावर्त जानो॥ १॥

और तथा जो देश पूर्व समुद्र से लेकर पश्चिम समुद्र तक वर्तमान उत्तर दक्षिण प्रान्त में स्थित हिमालय और विन्ध्याचल के मध्य में जो देश है उसको बुद्धिमान् आर्य्यावर्त्त जानते हैं॥

आर्य्यसमाज किस को कहते हैं

जो सभा आर्य्यों की समाज है उसको आर्य्यसमाज कहते हैं। दस्यु भाव के त्याग और आर्य्य गुणों के ग्रहण के लिये जो सभा है उसका नाम भी आर्य्य समाज है। इस से क्या सिद्ध हुआ कि सब शिष्ट सभाओं का नाम आर्य्या समाज रखना परम भूषण है और हमें निश्चय है कि इस में हानि कुछ नहीं॥

(४) मनुष्य को चाहिये कि सत्य शिक्षा, सत्य विद्या, न्याय पुरुषार्थ, सौजन्य और परोपकार आदि के आचरण में स्वयं वर्तें और यत्नकरे कि उसीमें

बन्धु जन भी वर्तें यह संक्षेप से उत्तर दियागया। परन्तु इसका विस्तार पूर्वक ज्ञान वेद आदि शास्त्रों के अध्ययन और श्रवण से ही जाना जासक्ता है विज्ञात रहे कि मैंने जो वेदभाष्य, सन्ध्योपासन, आर्याभिविनय, वेदविरुद्ध मतखण्डन, वेदान्तिध्वान्ति निवारण, सत्यार्थप्रकाश, संस्कारविधि, आर्योद्देश्य रत्नमाला आदि ग्रन्थ बनाए हैं उनके देखने से भी वेदों के उद्देश्य जाने जासक्ते हैं॥

**जीव का स्वरूप** जो चेतनवान् होना (है) वह जीवपन (है)। क्योंकि जीव का तो स्वभाव चेतनत्व है॥

**जीव के धर्म्म** इच्छादि इस (जीव) के धर्म्म हैं वह तो निराकार अविनाशी और अनादि है न कभी उत्पन्न हुआ न कभी नष्ट होता है। इस (बात) का विचार वेदों और आर्य्य ग्रन्थों में बहुत हेतुओं से किया गया है यहां विस्तार पूर्वक लेख का अवकाश नहीं इस लिये यहां बहुत थोड़ा प्रकाशित करते हैं॥

**मन्त्र द्वारा जीव के धर्म्मोंका वर्णन** कुर्वन्नेवेहिकर्म्माणि जिजीविषेच्छतꣳसमाः॥ यजु० अ० ४०। मं० २॥

**प्रयत्न** यहां "कर्म्म को कर्त्ता हुआ ही" इस वेद वचन से शत वर्ष पर्य्यन्त "प्रयत्न" करना जीव का धर्म्म (प्रतीत होता है)॥

**इच्छा** "जीने की इच्छा करे" इस से "इच्छा धर्म्म"॥

सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु। दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टियं च वयं द्विष्मः॥१॥ यजुः अ० ६। २२॥

**सुख** "हमारे लिये जल और ओषधियें कल्याणकारी हों"। इस वचन में सुख की इच्छा करने से "सुख धर्म्म"॥

**दुःख** "उस (शत्रु) के ताईं दुःखदायी हों" इस वचनानुसार दुःख त्याग की इच्छा करने से "दुःख धर्म्म"॥

| द्वेष | जो हम से द्वेष करता है जिसके साथ हम (विद्वान्) द्वेष

करते हैं इस से "द्वेष धर्म्म" ॥

वेदाहमेतं पुरुषम्। य० ३१।१८॥

| ज्ञान | मैं (जीव) उसमहान् पुरुषको जानताहूं इससे "ज्ञानधर्म"।

जीव चेतन स्वरूप है इसी लिये जो २ उस के अनुकूल होता है उस २ को "सुख जानकर सदा उसकी इच्छा करता है। जो २ प्रतिकूल है उस २ को "दुःख" जानकर सदा उससे "द्वेष करता है। सुख प्राप्ति और दुःख हानि के लिये सदा "प्रयत्न" करता है। ज्ञात रहे कि इन धर्म्मों के अन्तर्गत अन्य बहुत सूक्ष्म जीव के धर्म्म हैं॥

| न्यायदर्शन का प्रमाण | इच्छाद्वेषप्रयत्नसुखदुःखज्ञानान्यात्मनो लिंगमिति॥ न्याय०। अ० १। सू० १० ॥

| सूत्रार्थ | इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, सुख, दुःख और ज्ञान यह आत्मा

के लिङ्ग हैं ज्ञात रहे कि जीव के ये लिङ्ग उसके धर्म्मों के लक्षण हैं॥

प्राणाप्रान निमेषोन्मेष जीवन मनोगतीन्द्रियान्तर् विकाराःसुखदुःखेच्छा द्वेषप्रयत्नाश्चात्मनो लिङ्गानि॥ वैशेषिक० अ०३ अ०२ सू० ४॥

| वैशेषिक दर्शन का प्रमाण | (प्राण, अपान, निमेष, उन्मेष, जीवन, मनः, गति, इन्द्रिय, अन्तर्विकार, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न ये आत्मा के लिङ्ग हैं)॥

| धर्म्मों के लक्षण | कोष्ठ स्थित वायु का बाहर निकालना "प्राण" है। बाह्य

वायु का आचमन करना "अपान" नेत्रों का मींचना "निमेष" नेत्रों को खोलना "उन्मेष" प्राणों को धारण करना "जीवन" ज्ञान अर्थात् जानना "मनस" उत्क्षेपण ऊंचा फेंकना आदि की क्रिया "गति" किसी विषय से इन्द्रियों का संयोग और किसी विषय से वियोग "इन्द्रिय" हृदय में व्यापार होना

"अन्तर्" क्षुधा, तृषा, ज्वर आदि रोग "विकार" धर्म्म का अनुष्ठान "धर्म" अधर्म कर्म को करना "अधर्म" जाति अभिप्राय से एकत्व व्यक्ति अभिप्राय से बहुत्व "संख्या" पूर्व अनुभूत का ज्ञान के मध्यम अङ्कित (चिह्नित) होना "संस्कार", परम सूक्ष्म होना "परिमाण", एक दूसरेसे इसका भेद "पृथकत्व" मिलना "संयोग", मिलकर पृथक् होना "वियोग" यह जीव के धर्म्म हैं॥

## मानसोऽग्निजीवः इति।

महाभारत का प्रमाण,

महाभारत के मोक्ष धर्म्म अन्तर्गत भारद्वाज की उक्ति का यह वचन है इसका अर्थ यह है कि जो पदार्थ मनस अर्थात् अन्तकरण में वर्तमान इच्छा से लेकर ज्ञान पर्य्यन्त सब धर्म्मों के प्रकाश से युक्त है उसकी जीव संज्ञा समझनी चाहिये॥

यह (जीव) निःसंदेह देह, इन्द्रिय, प्राण, अन्तःकरणसे भिन्न चेतन है। कैसे? इसलिये कि एक समय मे अनेक अर्थों को जो सन्धान करता है, यथा जिसको मैंने कान से सुना है उसको आंख से देखता हूं, जिसको आंख से देखा है उसको हाथ से छूता हूं, जिसको हाथ से छुआ है उसका रसना से स्वाद लेता हूं जिसका रसना से स्वाद लिया है उसको नासिका से सूंघता हूं, जिस को नासिका से सूंघा है उसको मन से विचारता हूं, जिसको मनसे विचारा है उसको चित्त से स्मरण करता हूं, जिसको चित्त से स्मरण कीया है उसको बुद्धि द्वारा निश्चय करता हूं, जिसको बुद्धि से निश्चय किया है उसका अहङ्कार से अभिमान करता हूं, पस मानना पड़ता है कि जो इसप्रकार की प्रत्यभिज्ञाओं से वर्तमान है वह आत्मस्वरूप सर्व से पृथक् है। कैसे? इस लिये कि श्रोत्रादि इन्द्रिय अपने २ विषय में वर्तमान हैं और उनका मार्ग अन्य इन्द्रियों के विषयों से भिन्न है पस उन २ इन्द्रियों से पृथक् २ अर्थ ग्रहण होते हैं उनका वर्तमान समय में जो सन्धान करनेवाला है वह जीव है क्योंकि अन्य के देखे हुए को अन्य स्मरण नहीं कर सकता तथा स्पर्श के ग्रहण में श्रोत्रसाधक नहीं और शब्द के ग्रहण में त्वच् साधक नहीं। परन्तु श्रोत्र से जिस घट को सुना था उसी को हाथ से छूता हूं इस प्रकार पूर्व काल में जिस अर्थ को देखा वा अनुभव किया था फिर उसको प्रत्यभिज्ञा से अर्थात् पहचान कर वर्तमान समय में अनुसन्धान से ज्ञान होता है कि यह वही पदार्थ है। इस प्रकार का धर्म्म उस

जीव ही का मानना पड़ता है जो उभयदर्शी (सर्व इन्द्रिय के व्यवहार को देखनेवाला) सर्व साधनों में व्यापक सर्व का अधिष्ठाता और ज्ञानस्वरूप है॥

इस प्रकार से जीव के स्वरूप का ज्ञान बहुत आर्य्यों को वेद शास्त्र के बोध और समाधियोग वा विचार से हुआ, होता है, होगा,॥

**मरण का लक्षण** जब यह जीव शरीर को त्यागता है तब कहते हैं कि मरण हुआ देहाभिमानी उस जीव के वियोग बिना मरण सम्भव नहीं होता॥

**मरणके पीछे अन्य जन्म प्राप्ति** यह जीव त्याग कर आकाश में स्थित होता है फिर ईश्वर व्यवस्था से आने पाप पुण्य के अनुसार अन्य शरीर को पाता है॥

**जीव मरण के पश्चात् पुनर्जन्म के पूर्व जीव की अवस्था** पूर्व शरीरको त्यागकर (जीव) जबतक आकाश, गर्भ, बाल, अवस्था वा अन्य अवस्थमें रहता है तब तक उसको विशेष ज्ञान नहीं होता किन्तु जैसे निद्रा वा मूर्छा प्राप्त जीव होता है वैसी वहां इसकी हालत होती है॥

यदि इसकी ऐसी सामर्थ्य हो कि (किसी से) वार्ता करें, कपाटों को खटखटाए, वा दूसरे के शरीर में प्रवेश कर सके तो फिर क्यों प्रिय स्थान, धन, शरीर, वस्त्र और भोजन आदि वा प्रिय स्त्री, पुत्र, पिता, बन्धु, मित्र, भृत्य, पशु और यान आदिकी प्राप्ति न होजावे॥

(प्र०) यदि इस विषय में कोई यहकहे कि जब सम्यग्ध्यान करके उसको कोई बुलावे तो उसके पास वह आजावे॥

(उ०) इसका उत्तर यह है कि जबकिसी का कोई प्रिय मरता है तब वह उसकी प्राप्ति के लिये दिनरात सम्यक्ध्यान करता है फिर वह क्यों नहीं आता॥

इस पर यदि कोई कहे कि पूर्व सम्बन्धियों के पास नहीं आता औरों के पास आता है, यह बात ठीक नहीं होसक्ती किसलिये कि पूर्व सम्बन्धियों में उसके लिये प्रीति विद्यमान् होती है असम्बन्धियोंमें प्रीति का अभाव देखा जाता है॥

यह जगत् अधिष्ठाता के बिना स्वतन्त्र नहीं होसक्ता किस लिये कि इस सब जगत् का अधीश न्यायकारी, सर्वज्ञ, सब जीवों को उनके पाप पुण्य के अनुसार फल देने वाला ईश्वर सदैव जागरित है॥

मृतक का प्रतिबिम्ब नहीं हो सकता

पत्र श्रीमानों ने मेरे पास मृतक का जो प्रतिबिम्ब भेजा है निश्चित उस में कपटपन और धूर्तपन का व्यवहार है जैसे इन्द्रजाली चातुर्य से आश्चर्य विपरीत व्यवहारों को सत्य की न्याईं दर्शाता है वैसे यह भी प्रतीत होता है जैसे (यदि) कोई पुरुष सूर्य वा चन्द्रके प्रकाश में अपनी छायामें कण्ठ वा शिर के ऊपर निमेष उनमेष से रहित स्थिर दृष्टि करे अर्थात् टकटकी लगावे फिर कुछ काल के पीछे शुद्ध आकाश की ओर इसी प्रकार टकटकी लगाकर देखे तो अपने से भिन्न अपनी छाया की प्रतिबिम्ब रूप महती मूर्ति को देखता है वैसे ही यह व्यवहार समझना चाहिये ॥

भूत शब्द के अर्थ

संस्कृत विद्या में भूत शब्द के अर्थ यह हैं कि जो कोई शरीर और प्राण के साथ रह कर (फिर उनके साथ) न रहे ॥

प्रेत शब्द के अर्थ

और जो निर्जीव देह सामने है जिसका जब तक दाह आदि नहीं होता तब तक उसकी प्रेत संज्ञा है ॥

भूत और प्रेत शब्दों के अर्थों में प्रमाण

१.—यह आप्त वचन है कि—

ईश्वरेणासमः कश्चिन्न भूतः न भविष्यति ॥

अर्थ—ईश्वर के समान न "भूत" हुआ न होगा ॥

२—गुरोः प्रेतस्य शिष्यस्तु पितृमेधं समाचरन् ।
प्रेतहारैः समंतत्र दशरात्रेण शुध्यति ॥
मनु० अ० ५ श्लोक ६५ ॥

[शिष्य गुरुके प्रेत (देह) का पितृमेध (दाह) करके (प्रेतहारैः) देह उठाने वालों के साथ दश दिन में शुद्ध होता है] ॥

अर्थ—यहां भूत शब्द से भूतकाल में स्थित का ग्रहण है । "प्रेत" और "प्रेतहारैः" इन पदों से मृतक के शरीर का प्रेत नाम होता है । जिस प्रकार "पितृमेध को करना" इन पदों से मृत पिता के शरीर दाह की तरह गुरु के मृत

शरीर का दाह "पितृमेध" कहाता है। उसी प्रकार मृतक शरीरों के दाह करने का नाम "नृमेध" जानना चाहिये। यह बात प्रसङ्ग से कही गई :—

जैसे इस समय के लोकों का अभिप्राय "भूत प्रेत" शब्दों के व्यवहार से है वैसे कभी सम्भव नहीं। किस लिये कि मूल से मिथ्या होने के कारण यह भ्रान्ति रूप है "भूत प्रेत है वा नहीं" इस विषय में सन्देह कोई नहीं परम हम जानते हैं कि यह सब कपट जाल है। इस विषय में हम अति विस्तार नहीं करते इतने से आप अधिक विशेष जान लेंगे॥

(७) आप जिस शिक्षा को मुझ से लेना चाहते हैं वह परमार्थ और व्यवहार विषय के भेदों से बहुत बड़ी है पत्र द्वारा लिखी नहीं जासकी संक्षेप से मेरे रचे (ग्रन्थों) में लिखी है विस्तार से तो वेदादि शास्त्रों में है। परन्तु इसके उत्तर देने के लिये मैंने श्रीयुत हरिश्चन्द्र चिन्तामणि को लिखा है कि वे मेरे रचे बहुत छोटे ग्रन्थ आर्योद्देश्य रत्नमाला ग्रन्थ को इङ्गलैण्ड भाषा में विवर्ण करके आप के पास शीघ्र भेजें। निश्चय रक्खें कि वे शीघ्र भेजेंगे। उसको देख कर मेरे उपदेश की शिक्षा उद्देशमात्र मोटी २ आप को होजावेगी॥

(८) वेदोक्त अनुसार वक्ष्यमाण रीति से मृतककी क्रिया करनी चाहिये। यद्यपि संस्कार विधि ग्रन्थ में विस्तार पूर्वक उसका प्रतिपादन है तथापि यहां संक्षेप से लिखते हैं :—

जब कोई मनुष्य मर जावे तो चाहिये कि मृतक के शरीर को सम्यक् स्नान करा उत्तम सुगन्धि से अनुलेप कर सुगन्धि युक्त शुद्ध नवीन वस्त्र पहना मलीन वस्त्र उतार श्मशान भूमि में लेजावें वहां वेदी इतने परिमाण की बनावें कि जितना पुरुष ऊर्ध्वबाहु (पुरुष खड़ा होकर ऊपर को हाथ उठावे) हो उतनी लम्बी और दोनों हाथों को लम्बे उत्तर दक्षिण पार्श्व में करने से जितना परिमाण हो उतनी चौड़ी, उरु (थल) तक गहरी और नीचे १२ अङ्गुल हो फिर जल को छिटकावें तत्पश्चात् शरीर के बराबर घृत को वस्त्र से छाने उसमें प्रति सेर घृत में एक रत्ती कस्तूरी और एक २ माषा केशर पीस कर यथावत् मिलावें, चन्दन, पलाश, आम्रादि काष्ठों को लेकर वेदी के गढे के परिमाण से इनके खण्ड करें नीचे से आधी वेदी को पूरकर उसके ऊपर मध्य में मृतक के देह को रक्खें, कर्पूर गुग्गुल, चन्दन आदि के चूरा की

मृतक की देह के चारों ओर बिखेरें फिर उन्हीं काष्ठों से तट से ऊपर वितस्तिमात्र वेदी चिन कर अग्नि लगावें॥

उस घृत को थोड़ा २ लेकर यजुर्वेद के उनतालीसवें अध्याय के प्रति मन्त्र को उच्चारण कर चारों ओर जलावें। फिर जब शरीर भस्मीभूत होजावे तो वहां से लौटकर जलाशय वा अपने २ गृह में पहुंचकर स्नान आदि कर निःशोक हो यथा योग्य अपने २ कार्य करें। फिर जब दाह दिन से तृतीय दिन सारा शरीर शीतल होजावे तो वहां जाकर अस्थि (हड्डियों) समेत सब भस्म को लेकर शुद्ध देश में किसी स्थान पर गढे को खोदकर वहां उस सब को रख गढे को मट्टी से ढप दें। इतना ही वेदोक्त सनातन उत्तमोत्तम मृतक संस्कार है इससे न्यूनाधिक नहीं॥

इसी प्रकार चाहिये कि आप के पास जो अपने मित्रों के शरीरों की हड्डियें हैं उनको भी कहीं शुद्ध भूमि में गढा खोदकर रखादें और मट्टी से गढे को ढकादें॥

(९) दोनों पत्र इङ्गलैण्ड देश में यथालिखित स्थान पर भेज दिये हैं॥

(१०) जब आप का निश्चय हो तब सभा का नाम बदलें। विद्वानों की सभा का यह नियम है कि जब कुछ नूतन कार्य्य करना हो तो उत्तम विद्वान् सभासदोंको सब निवेदन कर उनकी अनुमतिसे उसे करना चाहिये। जो सभाका काम सर्वोपकार के विरुद्ध हो वह २ कभी नहीं करना चाहिये परन्तु हां जिस २ का फल परिणाम में आनन्द देनेवाला हो वह शीघ्र ही समय पाकर पुरुषार्थ से करना चाहिये। पस मेरी मति में इसमें कुछ हानि नहीं कि जब अवसर मिले तब वहां की सभा का नाम "आर्य्यसमाज" रक्खा जावे॥

(११) इसके पीछे श्रीमान् जो २ पत्र मेरे पास भेजें उस पर मेरा नाम लिखकर भेजें परन्तु वह पूर्व लेखानुसार श्रीयुत हरिश्चन्द्र चिन्तामणि के द्वारा भेजा जावे। उसमें क्रम यह हो कि पत्र के ऊपर मेरा नाम पत्रावरण के ऊपर श्रीयुत हरिश्चन्द्र चिन्तामणि का नाम हो॥

सच्चिदानन्दादि लक्षण युक्त सर्वशक्तिमान् दयासागर सर्व के न्यायाधीश परब्रह्म को असंख्यात धन्यवाद कहना चाहिये। कि जिसकी कृपा से आप के साथ हमारा और हमारे साथ आपका सम्यक् प्रीति और उपकार का समय प्राप्त हुआ इस अमूल्य समय को पाकर आप और हम ऐसा प्रयत्न करें जिस

से भूगोल के बीच व मनुष्यों के पाखण्डमत, पापआचरण, अविद्या, दुराग्रह आदि दोष निहत हों एक सनातन सत्यमत जो वेद सृष्टिक्रम और प्रमाणों के अनुकूल है प्रचलित हो ॥

पत्र द्वारा बहुत थोड़ा कार्य्य सिद्ध होता है जब तक समक्ष परस्पर वार्त्ता न हो तब तक पूरा लाभ नहीं होसक्ता परन्तु आशा है कि जिस ईश्वर की कृपा से पत्र द्वारा वार्त्ता प्रवृत हुई है उसही की अनुग्रह से आपका और हमारा कभी समक्ष भी समागम होगा। बुद्धिमानों के आगे बहुत लिखने से क्या लाभ ॥

संबत १९३५ श्रावणवदी ११ शुक्रवार को मैंने यह पत्र लिखा ॥

ता० १४ जुलाई सन १८८० दयानन्द सरस्वती ।

## श्रीयुतरमा के प्रति श्रीदयानन्दसरस्वतीस्वामीका प्रथमपत्र।

स्वस्ति, श्रीमती श्रेष्ठोपमार्हा सुतशास्त्रा विद्याभ्यासापन्ना श्रीयुतारमा के ताईं दयानन्द सरस्वती स्वामी की आशीर्वादें अतिशय करके हों । यहां कल्याण है आशा है कि आप भी वहां सदा कल्याण से वर्द्धित हो रही होंगी ॥

संस्कृत विद्या का अभ्यास की हुई आपकी कीर्त्ति सुनकर मनमें आनन्द हुआ श्रीमती पर पत्र द्वारा अपना अभिप्राय प्रकाशकर, आपका भी अभिप्राय इसी प्रकार जानना चाहता हूं। आशा है कि आप शीघ्र अपना अभिप्राय प्रकाश कर मुझे अलंकृत कीजियेगा ॥

अब और आगे आप क्या २ करना चाहती हैं । जैसे लोक श्रुति है कि आप ब्रह्मचारिणी हो क्या यह ऐसा है वा नहीं ॥

आप जहां तहां मनुष्यों में सुशोभित, शास्त्रोक्त लक्षण और प्रमाणों से युक्त और विद्वान् जनों के आह्लाद करनेवाली वक्तृताओं को करती हैं यह ठीक है वा नहीं ॥

मैंने सुना है कि आप विवाह के लिये स्वयंवर विधि से अपने तुल्य गुण कर्म्म स्वभाववाले कुमार उत्तम पुरुष को ढूण्डरही हैं यह सत्य है वा नहीं। क्या विवाह करने के विना ब्रह्मचर्य में रहना अशक्य है ?

जैसे आर्य्यावर्तीय सती विदुषी गार्गी आदिकुमारियों ने ब्रह्मचर्य में स्थित होकर स्त्री जनों को जितना सुख लाभ प्राप्त कराया है वैसा उतना सुख आप विवाह करने पर अनेक प्रतिबन्धकों के कारण प्राप्त नहीं करा सकेंगी ऐसा होने पर आपकी क्या इच्छा है कि स्व समान वर पुरुष को प्राप्त कर विवाह करें और जैसे अनेक स्त्रियें सन्तानोत्पत्ति पालन स्वगृहकृत्य के अनुष्ठान में प्रवृत होती हैं वैसे आप भी प्रवृत हों वा यह इच्छा है कि कन्याओं को पढ़ावें और स्त्रियों को सुशिक्षा करें ।

श्रीमती वंगदेश में रहकर और स्थानों पर यात्रा नहीं करती इसमें क्या कारण है । मेरा निश्चय है कि जितना उपकार सर्वत्र गमन आगमन से हो सकता है उतना एक स्थान में रहने से नहीं होसकता ॥

यदि यहां आने की इच्छा होतो आज्ञाइये इस यात्रा में जितना धन व्यय रस्तेमें होगा उतना आपको यहां मिल जावेगा । यदि यहां आना हो तो चलने से पूर्व पत्र द्वारा समय की सूचना दें यतः यहां आपको स्थिति के लिये स्थान आदि का प्रबन्ध हो जावे ॥

यदि श्रीमती की इच्छा हो कि सर्वत्र उपदेशके लिये यात्रा करें तो आर्य्यावर्त में सर्वत्र यात्रा के अर्थ और योग क्षेम के लिये इस स्था के निवासी आर्य पुरुष आप को धन दे सकते हैं इसमें कुछ भी शंका नहीं ॥

यदि आप पत्र भेजें अथवा आवें तो निम्न लिखित स्थान की सूचना के अनुसार पत्र भेजें वा आप आवें ॥ ॥ विदुषीप्रति अतिविस्तरलेखेन अलम् ॥

१९३६ वर्ष आषाढ मास, शुक्लपक्ष, षष्ठी तिथि, शनिवार को यह मान्य वर्द्धक शिव पत्र लिखा गया ॥

## श्री रमा का प्रथम पत्र ।

श्रीमान जिन्होंने द्युलोक और पृथवी में अखण्ड ज्ञान और विज्ञान का सूर्य्य प्रकाशित किया उन श्री श्री दयानन्द सरस्वती स्वामी के पाद प्रान्तों में अनेक प्रणाम के साथ और सम्यक् उदाचार (सम्बोधन करने के सम्यक् आचार) और उचित सन्मान के साथ निवेदन है ॥

हे आर्य्यपाद अभी श्रीमत्पादों के अनुग्रह युक्त अनुकम्पा सूचकपत्र को पाकर दुःसह शोक आदि तापों से शुष्क मेरे हृदय ने ऐसी शान्ति पाई जैसे मानों अमृत से सिञ्चित होगया ॥

श्रीमत्पादों का देव दुर्लभ अनुग्रह कहां और महान् पुरुषों के पाद रज की कणिका की उपमा के भी अयोग्या यह वराकी (बेचारी) कहां ? इस दासी में आप श्रीमानों की अनुग्रह प्राप्ति की आशा भी कहां। यह तो मुझ जैसे से अकिञ्चित्कर जन पर दया करने वाले महान् पुरुषों की अनुपम परम उदारता से ही सर्वत्र जयपाती है क्योंकि सत्पुरुषों की सर्वत्र दया समान होती है वहां नीच उच्च की गणना नहीं। क्या वृक्ष की शाखायें पादाश्रित अत्यन्त नीच पर से भी कभी अपनी छाया को हटा लेती हैं॥

आज मुझे आर्य्यावर्त में आए प्रायः तीन चारवर्ष हुए तबसे मैं श्रीमत्पादों के नाम गौरवको बराबर सुनती रही और आप के चरणों के दर्शन के लिए अब अतीव उत्सुक था परन्तु इतने काल तक इस संशयके डोला (पगूरा) पर आरूढ मन ने हृदय उत्साह के वेग को रोके रक्खा कि न जाने चतुर्थ आश्रममें स्थित श्री मत् पाद इस बाल बुद्धि मुझ स्त्री पर दर्शन दान के प्रसाद से कृपा करेंगे वा नहीं। आज भवत् पादों के पत्र ने मेरे संशय के अंधकार को दूर कर दिया॥

महत्पादों ने मेरा वृत्त और अभिलाषा पूछी है जन प्रवाद के अनुसार आज पर्यंत मैं कुमारी हूं। मेरी अभिलाषा है कि यावत जीवन कुमारी रहूं। परन्तु नहीं जानती कि भविष्यत् काल में प्रबल विधि के नियोग वश से क्या होगा॥

सनातन भारतवर्ष की भूषण स्त्री रत्न गार्गी आदि आजन्म ब्रह्मचारिणी और ब्रह्मवादिनियें जैसी स्वजाति और देश की उन्नति साधती थीं यह स्पष्ट है कि उन की उपमा वाले महत्तम काम का नाम ग्रहण भी मुझ बालिशमति बालिका मात्र में शोभा नहीं देता। वह नहीं सही परन्तु नाना देशों के पर्यटन से और श्री मत्पादों के सदृश अति बुद्धिमान महापुरुषों के दर्शन से ज्ञानलव प्राप्त करना चाहती हूं॥

प्रायः दो वर्ष तक वङ्ग देश और रमणीयतर ब्रह्मपुत्र के पुलिन (रेतले किनारे) और बहुत बडे पर्वतों के वनविभागों से परिवेष्टित आसाम देश में प्राकृत सौन्दर्य्य से आकर्षितदृष्टि वाली सहोदर के साथ में रही थी। अब श्री मत्पादों की सेवा में निवेदन करते हुए मेरा हृदय विदीर्ण होता है कि आज अढाई मास हुए कि सहोदर भ्राता आजन्म सहचर लोकान्तर को पधारे। अब मैं उन के दुःसह शोक से व्याकुल हृदय होकर कुछ काल तक निभृत स्थान पर रहना चाहतीहूं और आशाकरतीहूं कि ऐसा करनेपर चित्त स्थिर होजावेगा॥

इतने में मास वा डेढ मास के पश्चात् श्रीमत् पादों के दर्शन से जन्म को कृतार्थ करूंगी ॥

श्रीमत् पादों की सेवा में अधिक लेख से अलम् करके आज यहीं बस करती हूं इति शिवम् ॥

अषाढ शुक्ल १ शुक्रवार श्रीमत् चरणरेणु
१८०२ शक रमा का.

## श्रीयुतरमाकेप्रति श्रीदयानन्दसरस्वतीस्वामीकाद्वितीयपत्र।

श्रीमती अनविद्या और अभ्यास कीहुई उत्तम विद्याके अलंकार से शोभिता, भारत वर्षीय वर्तमान समय की स्त्री जनो के मूर्खत्व आदि कलङ्क के निवारण के लिये दार्ष्टान्तस्वरूपा सत्य सुजनता आर्द्रता और सभ्य आर्यविद्वानों से वरने योग्य स्वभाव युक्त अपने अभिप्राय को लेख द्वारा प्रकाशिका, प्रिय और वर मन युक्ता श्रीयुता रमा के ताईं दयानन्दसरस्वती स्वामी के बहुत आशीर्वाद अतिशय करके हों ॥

यहां कल्याण है आपके कल्याण की नित्यं आशाकरताहूं। आपका मै मासपद आनन्दप्रद पत्रमिला उसके देखनेसे अतीव सन्तोष हुआ श्रीमती को थोड़ा सा कष्ट देताहूं उसे क्षमा करेंगी इमें बडा आश्चर्य होता है कि आनन्दवर्द्धन के लिये आपके प्रति पत्र भेजागया उसके प्रत्युत्तर में आया हुआ पत्र आते ही हर्ष और शोक के करने वाला क्यूं हुआ। कौन है जो श्रीमती के आर्जव लेख को देख कर सुखी नहो और श्रीमती के भाई का मरण सुनकर दुःखी नहो परन्तु ऐसा होने पर भी यह आप को इस असभ्य लोक व्यवहार में जिसका आत्मा सांसर्गिक संयोग वियोग है और जिसका स्वरूप जन्म मरण है शोक करना योग्य नहीं ॥

श्रीमती का जन्म कहांका है ? आयु कितनी है ? आपका अधीत और श्रुत क्या २ है ? क्या संस्कृत और आर्यावर्तीय भाषाओं के अतिरिक्त कोई अन्य देश भाषा क्या अपने अभ्यास की है वा नहीं ? आप का निज गृह कहां है. और अभिजन (वंश के लोग) कहां रहते हैं माता, पिता, विद्यमान हैं वा नहीं ? अत बन्धु के सिवाय ज्येष्ठ वा कनिष्ठ भ्राता और भगनियां हैं वा नहीं ?

जो मरगया है वह आप से बडा था वा छोटा ? अब आप निर्दोषा के पास स्वजातीय पुरुष वा कोई स्त्री है अथवा एकाकिनी हैं ?

अहो हम हैरान हैं कि हमारा पत्र काकतालीय न्याय की तरह किस प्रकार सुख दुःख संयोग का सूचक हुआ। परन्तु इस ख्याल से हम को संतोष है कि आपमें जो विद्वानों से सत्कार के योग्य हो शोक का लेशभी नहीं ठहर सकता ॥

यदि मार्गव्यय के अर्थ धन की अपेक्षा है तो शीघ्र सूचित कीजिये कि कि कितना धन वहां भेजा जावे आपको एसी शंका वा लज्जा नहीं करनी चाहिये कि पूर्व परिचय के बिना किस प्रकार आप धन के अर्थ लिखें। यदि अपने पास है तो लिखना योग्य नही जैसे मैंने पूर्व पत्र में लिखा है वैसे ही आपको यहां आने पर मिल जावेगा हे निर्दोषा (निदान किसी प्रकार) कार्य्य हो ॥

यथा आपने अपने शुभ आगमन की सूचना दो प्रकार को लिखी है यदि उनमें से पहिली प्रतिज्ञा यह है कि मास के पीछे (आप आवेंगी) यदि इस वचन के अनुसार आना शक्य हो तो यह नियोजना अत्यन्त वर है। मैं भी २५ दिन तक ठहरना चाहताहूं यदि आप इस समय के बीच आवेंगी तो मेरा समागम होगा इस के पीछे जहां जाऊंगा उसकी सूचना श्रीमती को लिखूंगा ॥

इति विदुषी विचक्षणा के प्रति अधिक लेख से अलम् ॥

१९३७ आषाढ मास शुक्ल पक्ष पौर्णमासी बुधवार को लिखकर अलङ्कृत किया गया ॥

## श्रीरमा का द्वितीय पत्र ॥ कलकत्ता

१--८--८०

जिन श्रीमानों ने समस्तलोक को अनवद्य और उदार सुजनता के गुण से झुका दिया है उन श्री दयानन्द सरस्वती स्वामी के पाद प्रान्तो में विहत अनेक प्रणाम सम्यक उदाचार और उचित संमान के साथ यह निवेदन है ॥

आर्यपद। श्रीमानों के भेजे दो अनुग्रह पत्रों को यथा समय पाकर मैं अत्यन्त आह्लादित हूं ॥

परन्तु आज तक उनके उत्तर देनेमें अपने दुर्भाग्य से असमर्थ रही। इस का कारण शिर की बडी पीडा और ज्वर था अब श्रीमत्पादों के दर्शनार्थ पूर्व

रात्रि के २॥ अढाई महूर्त व्यतीत होने पर वाष्पीय यान में चढ कर चलने की इच्छा है । और श्रीमानों की आज्ञा अनुवर्तन से यह समाचार पहले ही पत्र द्वारा सूचित कर देती हूं ॥

अथ श्रीमत्पादों ने जो मेरा वृत्त पूछा है वह निम्न लिखित है ॥

भारतवर्ष के दक्षिण पश्चिम दिशा में श्रीमत् मैसूर राजा के देश में जो सह्य पर्वत है उसकी चोटी पर गङ्गा मूल नाम स्थान में मेरा जन्म हुआ। २२ वर्ष आयु गुजर गई अब तेईसवां वर्ष वर्तमान है ॥

श्रीमान् मेरे अध्ययन की इयत्ता तो साधारणता क च ट त प आदि वर्ण पर्य्यन्त ही अनुमान करलें इससे अन्य कुछ भी कहने का उत्साह नहीं होता है मैंने कोई विदेशीय भाषा नहीं पढ़ी। निज आवास पूर्व लिखित मैसूर देश में ही जन्म स्थान से कुछ दूरी पर पर्वत की उपत्यका में है और वंश भी वहां ही अल्प शेष हैं। माता पिता लोकान्तर को पधार गये हैं। अब जो भ्राता मरा है वह मुझ से ६ वर्ष बड़ा था। वंश में केवल सापत्न दो भाई हैं। अब कोई भी सजातीय जन मेरे पास नहीं हैं। केवल एक परिचारिका एक भृत्य तथा एक कृतक भ्राता साथ है ॥

श्रीमत्पादों की कृपा से मार्गधन है चार पांच दिन के भीतर ही श्रीमत्पादों के दर्शन से अपना जन्म कृतार्थकरूंगी यही संकल्प है। आगे दैवेच्छा श्रीमत्पादों के प्रति अधिक से क्या इति ॥

नितान्त अनुग्रहीता रमा।

## श्रीरमा का तृतीय पत्र ॥

श्रीमान् श्री दयानन्द सरस्वती स्वामी के पाद प्रान्तों में विनय और प्रणाम के साथ निवेदन ॥

आर्य्यपाद, श्रीमानों के उपदेश पत्र को पाकर मैं थोड़ी सी विस्मित हूं। "सम्पूर्ण शिक्षित ही ब्राह्मण होते हैं" इसका बार २ उपदेश करते हुए भी आज आपकी ऐसी परस्पर विरुद्ध वाणी किस प्रकार चलती है ! यदि गौ, भैंस, अश्व, खच्चर आदि जातियों की न्याई वर्णों का भी व्यत्य सम्भव नहीं है तो आपका यह वाद "कि जो कोई सुशिक्षित है वह ब्राह्मण इस के विपरीत शूद्र वा चाण्डाल होता है" केवल उन्मत्त प्रलाप ही है । जब यह ऐसा है तो

अभ्रान्त पक्ष को अवलम्बन करनेवाले श्रीमानों को उचित है कि ऊपर लिखे आग्रह से हट जावें यतः महात्माओं का लक्षण है कि मन में एक बाणी में एक और कर्म्म में एक हों। इस के विरुद्ध आचरण से "मन में और बाणी में और कर्म्म में और" इस वचन का आपतन होता है॥

क्योंकि अब आप केवल वचन से प्रतिपादन करते हैं कर्म्म से नहीं कि "कि सुशिक्षित ब्राह्मण होते हैं और इतर शूद्र" अहह ! आजतक भी कि ब्राह्मण वंश में उत्पन्न ब्राह्मण और शूद्र वंश में उत्पन्न शूद्र यह वंश अनुक्रमिक कुसंस्कार श्रीमानों के हृदयाकाश में जागरित है॥

जब कि आप का भी लोक संग्रह (लोकोपकार) के लिये ऐसा आचरण हो तो उसी लिये ही केवल प्राचीन पुराण, स्मृति, इतिहास आदि के प्रवर्तकों ने मिथ्या रोचक वचन आदि से अज्ञों को सन्मार्ग में प्रवृत्त करने की आशासे पौराणिक कथाओं और बहुत स्मृतियों में यथामत अनेक वचनों को उपन्यास किया तो बताओ किसका अपराध किया जिस से भवदादि विज्ञों के वे अवज्ञा का भाजन होरहे हैं॥

आपका तो यह मत है कि "असत्य से सत्य पैदा नहीं होसक्ता" और यह प्रमाण प्रत्यक्ष भी देखा जाता है। और आपने मुझे पढ़ाया है कि "कार्य्य के गुण कारण गुण पूर्वक ही होते हैं अर्थात् जो गुण कारण में होते हैं वही कार्य्य में प्रकट होते हैं" पस यह किस प्रकार अन्यथा हो सकता है यदि लोक संग्रह के लिये आपकी और आप के अनुयायियों की असत् वंशानुक्रमिक वर्ण आदि में निश्चय प्रवृत्ति रही तो ज्ञान के तारतम्य (केवल बराबर उपदेश) से कभी भी सत् वर्ण की स्थापना होने की सम्भावना नहीं॥

मैं मूर्खों के परिभव से नहीं डरती क्योंकि मुझे आशा है कि शिक्षित मात्र मुझ पर दोष नहीं देंगे। जिस लोक संग्रह में मूर्खों और आग्रह से अन्धे हुए लोकों से भय किया जावे और सत्य को छिपाया जावे तो उस लोक संग्रह में मेरी वरन् सब सुशिक्षितों की प्रवृत्ति नहीं हो सकती॥

श्रीमत्पदों की आशीर्वाद से मैं कुशल हूं आशा है श्रीमान् आपने दयापात्र इस अनुचर जन पर सदैव अनुग्रहपत्र भेजने आदि से कृपा किया करेंगे। इति शिवम्॥

नितान्त अनुग्रहीता रमा।

